ध्वनि के अठारह मुख्य भेदों का उल्लेख किया है। उन्होंने व्यंग्य को काव्य शरीर का प्राण मानते हुए[1] व्यंग्य प्रधान काव्य को ही उत्तम काव्य बताया है।[2] ध्वनि के भेदों में उन्होंने अविवक्षित वाच्य ध्वनि आदि का ही पूर्ण विवेचन किया है।[3] इसके उन्होंने अविवक्षित वाच्य ध्वनि अर्थान्तर संक्रमित वाच्य ध्वनि अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनि तथा विवक्षित वाच्य ध्वनि आदि भेदों की व्याख्या की है।

रस निरूपण:—

आचार्य सोमनाथ ने अपने दो ग्रन्थों 'रस पीयूष निधि' तथा "शृंगार विलास' में रस निरूपण प्रस्तुत किया है। रस विषयक इनके सिद्धान्तों पर मानुमिश्र मम्मट तथा विश्वनाथ के विचारों का अधिक प्रभाव मिलता है। रस प्रसंग के संदर्भ में सोमनाथ ने बताया है कि चित्त का एक अवस्था से दूसरी अवस्था को प्राप्त होना विकार कहलाता है[4] और उन्हीं विकारों में से रसानुकूल विकारों को भाव कहा जाता है।[5] इस प्रकार से उन्होंने विकार और भाव में अन्तर नहीं माना है। भाव का स्वरूप स्पष्ट करने के पश्चात् सोमनाथ ने भाव के चार भेद किए हैं (१) स्थायी भाव (२) संचारी भाव (३) विभाव तथा (४) अनुभाव। उन्होंने सात्विक भावों को अनुभावों के अन्तर्गत

होय लच्छना मूल जहं गूढ़ व्यंग्य परकास।
वाच्य अर्थ है पुनि जहं सो ध्वनि अद्भुत विलास। (रसपीयूषनिधि ७/१,२)

१ व्यंग्य प्राण अरु अंग सब शब्द अर्थ पहिचानि। (वही ६ १)

२ व्यंग्य सरस जहं कवित में सो उत्तम भव जानि। (वही ६ ३)

३ कवि की इच्छा है न जहं वाच्य अर्थ पै चित्त।
सो अविवक्षित वाच्य ध्वनि कहि बरनत सु विचित्त॥ (वही ७ १)

४ चित्त जिहि हेतुहि पाय, जब होई और से और।
ताको नाम विकार कहि बरनत कवि सिर मौर॥(वही)

५ रस को मूल भाव पहिचानौं।
ताको यह लच्छन उर आनौं।
चित्तवृत्ति ही सो ठहराय।
भाव वासना रूप बताय॥
रस अनुकूल विकार जो होत।
ताही भाव कहत कवि गोत। (वही ८ ९,१०)

ही रखा है।[1] भाव के इन चार भेदों में से उन्होंने स्थायी तथा संचारी भावों को आन्तर भावों तथा विभावों और अनुभावों अथवा सात्विक भावों को शरीर भाव कहा है।

भाव की व्याख्या करते हुए सोमनाथ ने उसे रस का मूल बताया है। सहृदय म का वासना चित्त वृत्ति के रूप में विद्यमान रहती है उसी को उन्होंने भाव कहा है।[3] इसके अतिरिक्त किसी रस युक्त रचना के पारायण अथवा श्रवण से भी हृदय में जिस विकार की उत्पत्ति होती है उसे भी उन्होंने भाव के ही नाम से वर्णित किया है। विभाव की परिभाषा करते हुए सोमनाथ ने लिखा है कि विभाव उन दोनों प्रकार के स्थायी भावों को कहते हैं जो किसी के प्रति और किसी के हृदय में उत्पन्न होते हैं।[5] विभाव के सोमनाथ ने दो भेद किये हैं (१) आलम्बन विभाव, जिसमें स्थायी भाव रहता है तथा [२] उद्दीपन विभाव जिसके द्वारा स्थायी भाव चमक उठता है।[6] इसी प्रकार से जो रस को बढ़ाते हैं वे अनुभाव कहे जाते हैं। संचारी उन्हें कहते हैं जो नौ रसों में

१ चारि प्रकार सुभाव हैं प्रथम विभाव बखानि।
फिरि अनुभाव सु जानिये संचारी पुनि आनि।
ताते पुनि थाई समुझि कोविदि इम उरआनि।
सगुण भाव जु है सु वहपनुभावनि तें जानि (रसपीयूषनिधि ७ ११ १२)

२ भाव सु द्वै विधि उर में आनौं। अंतर अरु सारीरिक मानौं॥
अंतर के थाई संचारी। और जानि सारीरिक भारी॥ (वही १,९)

३ रस को मूल भाव पहिचानों। ताको यह लक्षण उर आनो॥
चित्त वृत्ति ही सो उहराय। भाव वासना वर बताया॥
रस अनुकूल विकार जु होत। ताको भाव कहत कवि गोत॥ (वही १,६ ७ ८)

४ चित जिहि हेतुहि पाय, जब होई और से और।
ताको नाम विभास कहि बरनत कवि सिर मौर॥ (शृंगारविलास ४,५)

५ जिहि तें उपजनु है जहाँ जिहि के थाई भाव।
तामो कहत विभाव सब समुझि रसिक कबिराव॥ (रसपीयूषनिधि १,११)

६ थाई भावनि को जु बसेरो। सो विभाव आलम्बन हेरो॥
चमकि उठै पुनि जाहि निहारे। सो उद्दीपन कहत पुकारे॥

(शृंगार विलास १ १०)

७ बरसावै बरसात रस सो अनुभाव बखानि। (रसपीयूषनिधि १ १६)

ध्वनि के अठारह मुख्य भेदों का उल्लेख किया है। उन्होंने व्यंग्य को काव्य शरीर का प्राण मानते हुए[1] व्यंग्य प्रधान काव्य को ही उत्तम काव्य बताया है।[2] ध्वनि के भेदों में उन्होंने अविवक्षित वाच्य ध्वनि आदि का ही पूर्ण विवेचन किया है।[3] इसके उन्होंने अविवक्षित वाच्य ध्वनि, अर्थान्तर संक्रमित वाच्य ध्वनि, अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनि तथा विवक्षित वाच्य ध्वनि आदि भेदों की व्याख्या की है।

रस निरूपण:—

आचार्य सोमनाथ ने अपने दो ग्रन्थों 'रस पीयूष निधि' तथा 'शृंगार विलास' में रस निरूपण प्रस्तुत किया है। रस विषयक इनके सिद्धान्तों पर भानुमिश्र मम्मट तथा विश्वनाथ के विचारों का अधिक प्रभाव मिलता है। रस प्रसंग के संदर्भ में सोमनाथ ने बताया है कि चित्त का एक अवस्था से दूसरी अवस्था को प्राप्त होना विकार कहलाता है और उन्हीं विकारों में से रसानुकूल विकारों को भाव कहा जाता है।[4] इस प्रकार से उन्होंने विकार और भाव में अन्तर नहीं माना है। भाव का स्वरूप स्पष्ट करने के पश्चात् सोमनाथ ने भाव के चार भेद किए हैं (१) स्थायी भाव (२) संचारी भाव (३) विभाव तथा (४) अनुभाव। उन्होंने सात्विक भावों को अनुभावों के अन्तर्गत

होय लक्षना मूल जहँ गूढ़ व्यंग्य परकास।
वाच्य अर्थ है मुख्य जहँ सो ध्वनि प्रगट विलास। (रसपीयूषनिधि ७/१,२)

१ व्यंग्य प्राण अरु अंग सब शब्द अर्थ पहिचानि। (वही ६ ६)

२ व्यंग्य सरस जहँ कवित में सो उत्तम मत मानि। (वही ६ ७)

३ कवि की इच्छा है न जहँ वाच्य अर्थ पै मित्र।
सो अविवक्षित वाच्य ध्वनि कहि बरनत सु विचित्र॥ (वही ७ ३)

४ चित्त जिहि हेतुहि पाय, जब होई और तै और।
ताको नाम विकार कहि बरनत कवि सिर मौर॥ (वही)

५ रस को मूल भाव पहिचानौं।
ताको यहु लक्षण उर आनौं।
चित्तवृत्ति ही की ठहराय।
भाव वासना रूप बताय॥
रस अनुकूल विकार जो होत।
ताको भाव कहत कवि गोत। (वही ७,९,१०)

ही रखा है।[1] भाव के इन चार भेदों में से उन्होंने स्थायी तथा संचारी भावों को आन्तर भावों तथा विभावों और अनुभावों अथवा सात्विक भावों को शरीर भाव कहा है।[2]

भाव की व्याख्या करते हुए सोमनाथ ने उसे रस का मूल बताया है। सहृदय में जो वासना चित्त वृत्ति के रूप में विद्यमान रहती है उसी को उन्होंने भाव कहा है।[3] इसके अतिरिक्त किसी रस युक्त रचना के पारायण अथवा श्रवण से भी हृदय में जिस विकार की उत्पत्ति होती है उसे भी उन्होंने भाव के ही नाम से वर्णित किया है। विभाव की परिभाषा करते हुए सोमनाथ ने लिखा है कि विभाव उन दोनों प्रकार के स्थायी भावों को कहते हैं जो किसी के प्रति और किसी के हृदय में उत्पन्न होते हैं।[4] विभाव के सोमनाथ ने दो भेद किये हैं (१) आलम्बन विभाव, जिसमें स्थायी भाव रहता है तथा [२] उद्दीपन विभाव जिसके द्वारा स्थायी भाव चमक उठता है।[5] इसी प्रकार जो रस को दर्शाते हैं वे अनुभाव कहे जाते हैं। संचारी उन्हें कहते हैं जो सभी रसों में

१ चारि प्रकार सुभाव हैं प्रथम विभाव बखानि।
फिरि अनुभाव सु जानिये संचारी पुनि मानि।
ताते पुनि थाई समुझि कोविदि इन उरआनि।
सात्विक भाव सु हैं सु वहअनुभावनि में जानि (रसपीयूषनिधि ७ १, १२)
२ भाव सु द्वै विधि उर में आनौं। अंतर अरु सारीरिक मानौं॥
अंतर के थाई संचारी। और जानि सारीरिक भारी॥ (वही १ ५)
३ रस को मूल भाव पहिचानौं। ताको यह लक्षण उर आनौ॥
चित्त वृत्ति ही सो ठहराय। भाव वासना नाम बताय॥
रस अनुकूल विकार जु होत। ताको भाव कहत कवि गोत॥ (वही १,६७८)
४ चित जिहि हेतुहि पाय जब होई और तै और।
ताको नाम विभाव कहि बरनत कवि सिर मौर॥ (शृंगारविलास ४ १)
५ जिहि तें उपजतु है जहां जिहि के थाई भाव।
तासों कहत विभाव सब समुझि रसिक कविराव॥ (रसपीयूषनिधि १,१३)
६ थाई भावनि को जु बसेरो। सो विभाव आलम्बन हेरो॥
चमकि उठै पुनि जाहि निहारैं। सो उद्दीपन कहत पुकारैं॥
(शृंगार विलास १,१०)
७ दरसावै दरसात रस सो अनुभाव बखानि। (रसपीयूषनिधि १ १६)

संचरण करते हैं और स्थायी भावों में सहायक के रूप में रहते हैं।[1] तथा स्थायी भाव उन भावों को कहते हैं जो स्थिर रहते हुए सब भावों के प्रधान हों।[2]

शृंगार रस के विवेचन के प्रसंग में सोमनाथ ने उसके दो भेद बताये हैं [१] संयोग शृंगार तथा [२] वियोग शृंगार। इनमें से संयोग शृंगार दम्पति के मिलन को कहते हैं[3] तथा वियोग शृंगार दम्पति के बिछुड़ने को।[4] शृंगार रस को उन्होंने रस पति माना है।[5] इसके अतिरिक्त उन्होंने हास्य रस[6] करुण रस[7] रौद्र रस[8] वीर रस[9] भयानक

१ कहे तीस और मव तीन ए संचारी समझाई।
सबहन रस में संचरत हूवे के संग सहाइ॥ (शृंगार विलास ९ १९)
२ थिर बनि बाई भाव बखानौ। सब भावनि कौ ठाकुर जानौ।
जौ विधि ताहि हिये में धानौ। सौ सब परगट कहत सै मानौ।
(वही १,१)

मावक सब ही भाव को धारै धरैं न रूप।
तासौ थाई भाव कहि बरनत हैं कवि भूप॥ (रसपीयूषनिधि ७,१९)
३ संपति मिलि बिछुर न जहाँ सरसाय करत प्रवीन।
ताहि संजोग सिंगार कहि बरनत सुकवि कुलीन॥ (वही ८,२)
४ प्रीतम के बिछुरनि बिर्षै जो रस उपजतु आइ।
विप्रलम्भ सिंगार सो कहत सकल कविराई॥ (वही १५,१)
५ नव रस को पति सरस अति रस सिंगार पहिचानि। (वही ८ १)
६ सुनि कै सरस कवित्त कों होत व्यंग्य जब हास।
तब ही तासौं हास्य रस कहियतु है सविलास॥ (वही १७ १
७ सुनतहि जहाँ कवित्त में व्यंगि होय जब सोक।
करुना रस तासौं कहैं सकल सुकवि रस ओक॥ (वही १७,१)
८ जब कवित्त में मानि कै क्रोध व्यंगि ठहराई।
ताहि सा रस कहत हैं सबै सुकवि सुख पाई। (वही १७,६)
९ जब कवित्त में सुनत ही व्यंग्य होय उत्साह।
तहाँ वीर रस समझियो चोमनि के कवि नाह॥ (वही १७,८)

रस[१] बीभत्स रस[२] अद्भुत रस[३] तथा शान्त रस[४] का स्वरूप विश्लेषण करते हुए इनके लक्षण प्रस्तुत किये हैं तथा इनमें से प्रत्येक का वर्ण भी लिखा है।

दोष निरूपण —

आचार्य सोमनाथ मिश्र ने अपने ग्रन्थ "रस पीयूष निधि" की बीसवीं तरंग में काव्य दोष निरूपण प्रस्तुत किया है। इनके इन सिद्धांतों पर मम्मट तथा विश्वनाथ के विचारों का प्रभाव है। सोमनाथ के विचार से दोष मुख्य अर्थ अथवा रस का हनन करते हैं जिसके आश्रय शब्द तथा अर्थ होते हैं।[१] उन्होंने दोषों के चार भेद किये हैं [१] पदगत दोष [२] अर्थगत दोष [३] वाक्यगत दोष तथा [४] रसगत दोष।[७] इनमें से प्रथम के अन्तर्गत उन्होंने असमर्थ कर्णकटु, अप्रयुक्त, अश्लील तथा सन्दिग्ध द्वितीय

१ सुनि कवित्त में व्यंगि भय जबही परगट होय।
जहाँ भयानक रस बरनि कहैं सबै कवि लोय॥ (रसपीयूषनिधि १७ १५)
२ जहँ कवित्त को सुनत ही हिय में उपजै ग्लानि।
ताहि कहैं बीभत्स रस कवि कोविद पहिचानि॥ (वही १७ १६)
३ जहँ कवित्त में सुनि महा अचिरज बेपि सु होई।
तहाँ प्रगट उर आनिये अद्भुत रस है सोई। (वही १७ १८)
४ प्रगट होय निरवेद जहँ ब्रह्म ज्ञान तें आय।
सुनि कवित्त तासो कहैं शान्त सु रस सुख पाय। (वही १७ २०)
५ स्याम बरन सिंगार रस श्वेत हास्य रस जानि।
पारावत के रंग सम करुना रस पहिचानि॥
अरुन बरन पुनि रुद्र रस, और पीत रस होत।
मिलन भयानक नील अति, रस बीभत्सउदोत॥
गौर बरन अद्भुत रस भाखा।
अति ही सित सांत अभिलाखा॥ (वही, ७ ४८ ४९, ५०)
६ रस को मुख्य गनि हनत है जिहि सम्बारथ ओर।
तासों दूषन कहत है कवि रतिकनि के ओर॥ (वही, २०, ११)
७ जाते राखै ते रहैं दूरि करैं मिटि जाय।
सम्बारथ अरु वाक को रस को दोष बताय॥ (वही २० २१)

के अन्तर्गत न्यूनपद और हतवृत्त तृतीय के अन्तर्गत सहचरभिन्न, प्रहतवृत्त, व्याहत निहेतु, दुष्क्रम, पुनरुक्त, अनवीकृत सामान्य, विशेष, विशेष समान्य प्रसिद्धि विरुद्ध तथा विद्या विरुद्ध एवं चतुर्थ के अन्तर्गत प्रकृति विपर्यय आदि दोषों का उल्लेख किया है।

गुण निरूपण :—

आचार्य सोमनाथ मिश्र ने अपने "रसपीयूषनिधि" नामक ग्रन्थ की इक्कीसवीं तरंग में काव्य गुणों का निरूपण किया है। इस विवेचन का आधार भी प्रधानतः मम्मट के सिद्धान्त हैं। सोमनाथ ने लिखा है कि यदि कविता दोष विहीन होने पर भी गुण से युक्त न हो तो शोभा नहीं पाती।[1] उन्होंने गुणों के तीन प्रकार बताये हैं [१] माधुर्य गुण [२] ओज गुण तथा [३] प्रसाद गुण।[2] इनमें से माधुर्य गुण वह गुण होता है जिसको सुनते ही हृदय द्रवित हो जाय तथा अंग अंग में सुख हो।[3] यह गुण शृंगार, करुण तथा शान्त रसों में स्थित होता है। ओज गुण उसे कहते हैं जिसको सुनते ही तेज बढ़े।[4] यह वीर, रौद्र तथा बीभत्स रसों में क्रमशः अपेक्षाकृत अधिक मात्रा में स्थित रहता है।[5] इसी प्रकार से प्रसाद गुण सभी रसों में समान रूप से विद्यमान रहने वाला तथा अर्थ की अवगति कराने वाला होता है।[6]

१ कविता दोष विहीन हू बिन गुण लसै न मित्र।
तातें गुण बरनत प्रकट रीझें सुनत विचित्र ॥ (रसपीयूषनिधि, २१ १)

२ त्रिविध सुगुण उर में पहिचानों। मधुरता सु पुनि ओज बखानों।
तातें बहुरि प्रसाद बखानों। पढ़ि पुनि अति आनन्द बरसानों। (वही, २१ २)

३ श्रवन सुनत ही हिय द्रवै अंग अंग सुख होई।
ताहि मधुरता गुण कहैं कवि कोविद सब कोई ॥ (वही २१ ४)

४ रस सिंगार अरु करुन में पुनि शांत में आनि।
मधुराई की सरसई सो बरसै सुख सानि ॥ (वही २१ ५)

५ जो तेज बढ़त महा जाहि सुनत ही चित्त।
ताहि कहत हैं ओज गुण है कविता के मित्त ॥ (वही, २१, ७)

६ बरनि ओज गुण वीर में तातें अधिक सु चारु।
तातें बढ़ि बीभत्स में जानत बुद्धि अपार ॥ (वही, २१ ८)

७ सबहु रस में अर्थ जहँ पंथ तीर के दून।
ताको कहत प्रसाद गुण सुनत जो हिय फून ॥ (वही, २१ ११)

अलंकार निरूपण —

आचार्य सोमनाथ मिश्र ने अपने ग्रन्थ "रसपीयूषनिधि" की इक्कीसवीं तथा बाईसवीं तरंगों में अलंकारों का निरूपण प्रस्तुत किया है। इस प्रसंग में उन्होंने शब्दालंकारों के अन्तर्गत वक्रोक्ति अनुप्रास, यमक, श्लेष, तथा चित्र एवं अर्थालंकारों के अन्तर्गत उपमा अनन्वय उपमानोपमा, प्रतीप, रूपक परिणाम, उल्लेख, स्मृति, भ्रान्ति, सन्देह, अपन्हुति, उत्प्रेक्षा अतिशयोक्ति, तुल्ययोगिता, दीपक दीपक वृति, प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्त, निदर्शना व्यतिरेक सहोक्ति, विनोक्ति समासोक्ति, परिकर, परिकरांकुर, अप्रस्तुत प्रशंसा प्रस्तुतांकुर, पर्यायोक्ति व्याजस्तुति, व्याजनिन्दा आक्षेप विरोधाभास, विभावना, विशेषोक्ति, असम्भव असंगति विषम सम विचित्र अधिक अल्प अन्योन्य विशेष व्याघात, गुंफा एकावली, माला दीपक सार यथासंख्य पर्याय परिवृत्ति परिसंख्या विकल्प, समुच्चय कारक दीपक समाधि, काव्यार्थापत्ति काव्यलिंग, अर्थान्तरन्यास, विकस्वर, प्रौढ़ोक्ति, सम्भावना मिथ्याध्यवसित ललित प्रहर्षण विषादन उल्लास अवज्ञा, अनुज्ञा लेश मुद्रा रत्नावली तद्गुण पूर्वरूप अतद्गुण अनुगुण, मीलित, सामान्य, उन्मीलित विशेष गूढ़ोत्तर चित्रोत्तर, सूक्ष्म पिहित व्याजोक्ति गूढ़ोक्ति, विवृतोक्ति, युक्ति, लोकोक्ति, छेकोक्ति वक्रोक्ति, स्वभावोक्ति, भाविक, उदात्त अत्युक्ति, निरुक्ति प्रतिषेध, विधि हेतु, प्रत्यनीक अनुमान संसृष्टि तथा संकर आदि अलंकारों का उल्लेख किया है।

करन

परिचय तथा कृतियाँ —

आचार्य सोमनाथ के परवर्ती साहित्य शास्त्रियों में सर्वप्रथम "रस कल्लोल" के रचयिता करन कवि का नाम उल्लेखनीय है। इनका रचना काल सम्वत् १०२७ माना गया है। यह पन्ना नरेश के आश्रित कवि थे। जाति के यह ब्राह्मण थे तथा उनके पिता का नाम भीखर था। उन्होंने शिवाजी तथा छत्रसाल की प्रशंसा में भी कुछ पद लिखे थे। अपने "रस कल्लोल" नामक ग्रन्थ में इन्होंने रस गुण ध्वनि, शब्द शक्ति, काव्य भेद तथा वृत्ति आदि का निरूपण प्रस्तुत किया है। इस ग्रन्थ में इन्होंने अपने जो सिद्धांत प्रस्तुत किये हैं उनका आधार मम्मट कृत "काव्य प्रकाश" ही है।

## गोविन्द

गोविन्द का नाम करन कवि के पश्चात् हिन्दी रीति शास्त्र की परम्परा में उल्लेखनीय है। इनके द्वारा रचित ग्रन्थ 'कर्णाभरण' है। इसका रचना काल सम्वत् १७०७ है।[1] इस ग्रन्थ के आचार्य गोविन्द ने विविध अलंकारों की विवेचना उदाहरण सहित प्रस्तुत की है।

## रसलीन

रसलीन का जन्म काल सम्वत् १७४७ तथा मृत्यु काल सम्वत् १८०७ वि० माना जाता है। यह बिलग्राम हरदोई के निवासी थे। इनका वास्तविक नाम सैयद गुलाम नबी था। इनके द्वारा रचित साहित्य शास्त्रीय ग्रन्थों में 'अंग दर्पण' तथा 'रस प्रबोध' विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। इनमें से प्रथम में नखशिख वर्णन तथा द्वितीय में रस निरूपण प्रस्तुत किया गया है।

## रघुनाथ बन्दीजन

रसलीन के परवर्ती आचार्यों में "काव्य कलाधर" (सम्वत् १८०२) तथा "रसिक मोहन" (सम्वत् १७९६) के रचयिता रघुनाथ बन्दीजन का नाम उल्लेखनीय है। इन ग्रन्थों में से "काव्य कलाधर" में लेखक ने भाव भेद रस भेद तथा नायिका भेद का विवेचन प्रस्तुत किया है तथा "रसिक मोहन" में अलंकार निरूपण प्रस्तुत किया है।

१ जप बिधि सिधि निधु बरन में सावन सित तिथि सम्भु।
कीन्हीं सुकवि गुविन्द जू कर्णाभरण आरम्भु ॥ (कर्णाभरण)

## उदयनाथ कवीन्द्र

उदयनाथ कवीन्द्र के पिता का नाम कालिदास था। इनके द्वारा लिखित "रस चन्द्रोदय" अथवा "विनोद चन्द्रोदय" नामक ग्रन्थ की रचना का काल सम्वत् १८०४ है।[1] इस ग्रन्थ में लेखक ने नायिका भेद तथा रस निरूपण प्रस्तुत किया है। रसों में केवल शृंगार रस के ही संयोग तथा वियोग पक्षों का वर्णन विस्तार के साथ हुआ है।

## भिखारी दास

परिचय तथा कृतियाँ—

आचार्य भिखारीदास प्रतापगढ़ के निकटवर्ती ट्योंगा ग्राम के निवासी थे। यह जाति के कायस्थ थे। इनका वर्ग वहीवार था। इनके भाई का नाम चयन लाल तथा पिता का नाम कृपालदास था। यह अरवर प्रदेश के राजा पृथ्वीपति सिंह के भाई हिन्दू पति सिंह के आश्रित थे[2] जिनके लिए इन्होंने अपने कई ग्रन्थ रचे थे। इनमें से "शृंगार निर्णय" विशेष रूप से उल्लेखनीय है। उसमें इसका उल्लेख भी आचार्य ने किया है।[3] उनकी मुख्य कृतियों में "रस सारांश" (रचनाकाल सम्वत् १७९१) "नाम प्रकाश" (रचना

१ सम्वत् सतक अठारह चार। माहक माहसुदि निरधार।
लिखहि कविन्द ललित रस भंग। कियौ विनोद चन्द्रोदय ग्रन्थ॥

२ जगत विदित उदयादि सौं अरवर देश अनूप।
रवि सौं पृथ्वीपति उदित तहाँ सोमकुलभूप॥
सोदर तिनके ज्ञाननिधि हिन्दूपति शुभ नाम।
जिनकी सेवा में लह्यो दास सकल सुखधाम॥ [काव्य निर्णय, पृष्ठ २]

३ श्री हिन्दूपति रीति हित समुझि ग्रन्थ प्राचीन।
दास कियो शृंगार को निरनय सुनौ प्रवीन॥ [शृंगार निर्णय, पृष्ठ २]

४ सत्रह सै इक्यानबै नभ सुदि छठि बुधवार।
अरवर देश प्रतापगढ़ भयो ग्रन्थ अवतार॥ [रस सारांश पृ० १]

काल सम्वत् १७९५)[1] "छन्दोर्णव पिंगल" (रचना काल सम्वत् १७९९)[2] "काव्य निर्णय" (रचना काल सम्वत् १८०३)[3] तथा "शृंगार निर्णय" (रचना काल सम्वत् १८०७)[4] आदि हैं। उपर्युक्त कृतियों के रचना क्रम काल के अनुसार आचार्य भिखारीदास का समय सम्वत् १७६० तथा मृत्यु का लगभग सम्वत् १८०७ माना जाता है।[5] उपर्युक्त ग्रन्थों में "काव्य निर्णय" में आचार्य भिखारीदास ने पदार्थ अलंकार, रस ध्वनि गुण दोष तथा चित्रकाव्य आदि का विश्लेषण किया है "शृंगार निर्णय" में शृंगार रस के दोनों भेदों के साथ नायिका भेद के अन्तर्गत नायिकाओं सखियों तथा दूतियों आदि का भी विवेचन है, "रस सारांश" में रस आदि काव्य के अंगों का विश्लेषण हुआ है तथा "छन्दोर्णव पिंगल" में छन्द शास्त्र की व्याख्या है। उनकी शेष कृतियों का विषय साहित्य शास्त्रीय विवेचन नहीं है। भिखारीदास के विचारों पर मुख्यतः मम्मट, विश्वनाथ तथा अप्पय दीक्षित के सिद्धांतों का व्यापक रूप से प्रभाव लक्षित होता है। यहाँ पर भिखारीदास के उपर्युक्त ग्रन्थों के आधार पर इनके सिद्धांतों का परिचयात्मक विवरण संक्षेप में प्रस्तुत किया जा रहा है।

काव्य स्वरूप निरूपण:—

आचार्य भिखारीदास ने अपने 'काव्य निर्णय' नामक ग्रन्थ में काव्य के आदर्श के विषय में लिखा है कि काव्य रचना के तीन उद्देश्य होते हैं। एक तो तप और साधना द्वारा संसारेतर सिद्धि, दूसरे सम्पत्ति लाभ तथा तीसरे यश प्राप्ति। काव्य की चर्चा से

१ सत्रह सै पंचानवे अगहन को सित पक्ष।
तेरसि मंगल को भयो नाम प्रकास प्रत्यक्ष॥ [नाम प्रकाश पृ० १]

२ सत्रह सै निन्यानवे मधु वदि नवैं बिधु।
दास किया छन्दार्णव सुमिरि साँव सै इंदु॥ (छन्दोर्णव पिंगल, पृष्ठ १२२)

३ अट्ठारह सै तीनि को सम्वत आश्विन मास।
ग्रन्थ काव्य निरनय रच्यो बिजय दसमि दिन दास॥ [काव्य निर्णय, पृष्ठ १]

४ संवत् विक्रम भूप को अट्ठारह सै सात।
माधव सुदि तेरस गुरौ अरवर थल विख्यात॥ (शृंगार निर्णय पृ० २)

५ दे० "आचार्य भिखारीदास" डा० नारायणदास खन्ना पृ० २५ तथा २६।

बुद्धिमानों को सर्वत्र और सर्व काल में सुख प्राप्त होता है।[1] काव्य के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए दास जी ने लिखा है कि रस कविता का शरीर, अलंकार उसके आभूषण, गुण उसके रूप रंग तथा दोष उसकी कुरूपता होते हैं।[2] उन्होंने गुण को अलंकार का समानधर्मा बताया है।[3]

कवियों के गुणों की चर्चा करते हुए दास जी ने लिखा है कि वे तीन होते हैं (१) प्रतिभा, (२) सुकवियों द्वारा निर्धारित विविध काव्य रीतियों का अध्ययन तथा (३) लोक व्यवहार। उनका विचार है कि इन तीनों के योग से ही कविता हो सकती है अन्यथा इनमें से किसी एक के भी अभाव में वह एक पहिये का गाड़ी होकर रह जायगी।[4]

काव्य की भाषा के विषय में दास जी ने लिखा है काव्य प्रयोग में यद्यपि ब्रज भाषा अमर, नाग यवन तथा फारसी आदि भाषाएं रही हैं, परन्तु सर्व प्रचलित भाषा ब्रज है, जिसमें संस्कृत और फारसी का योग है।[5] परन्तु रीति काल में ब्रज भाषा ही काव्य के

१ एक लहैं तप पुंजन्ह के फल ज्यों तुलसी अरु सूर गोसाईं।
एक लहैं बहु सम्पति केशव भूषन ज्यों बरवीर बड़ाईं॥
एकन्ह को जसहीं सों प्रयोजन है रसखानि रहीम की नाईं।
दास कवित्तन्ह की चरचा बुद्धिवन्तन को सुख दै सब ठाईं॥
(काव्य निर्णय, पृ० ४)

२ रस कवित्त को अंग भूषन हैं भूषन सकल।
गुन सरूप औ रंग दूषन करै कुरूपता॥ (वही पृ० ५, १ (१)

३ रस के भूषित करन ते, गुन बरनै सुख दानि।
गुन भूषन अनुमानि कै अनुप्रास उर आनि॥ (वही, १९, २४)

४ सक्ति कवित्त बनाइबे की जेहि जन्म नछत्र में दीन्हि बिधातैं।
काव्य की रीति सिखी सुकवीन्ह सों देखी सुनी बहुलोक की बातैं॥
दास है जामे एकत्र ये तीनि बनै कविता मनरोचक तातैं।
एक बिना न चलै रथ जैसे धुरन्धर सूत की चक्र निपातैं॥
(काव्य निर्णय पृ० ५)

५ भाषा ब्रजभाषा रुचिर कहै सुमति सब कोई।
मिलै संस्कृत पारस्यहु पै अति प्रगट जु होई॥

लिए सर्वोत्तम रूप में सर्वमान्य थी। यह उनके कथन से स्पष्ट है।[1] इस प्रकार से दास जी ने भाषा को काव्य के आधार के रूप में मान्य किया है क्योंकि कवि अपनी भाषा के माध्यम से ही अभिव्यक्ति पाती है।

दास जी ने लिखा है कि काव्य के अधिकारी केवल रसिक ही होते हैं।[2] रसिक की व्याख्या करते हुए उन्होंने बताया है कि रस की बातों से प्रेम रखने वाले लोग रसिक कहे जाते हैं। भिखारीदास ने श्रेष्ठ और सफल कवि की कसौटी भविष्य में के कवियों का उस पर रीझना बताया है। सामयिक यश प्राप्ति को उन्होंने स्वामी ख्याति के समस्त हीनतर बताते हुए उच्च कोटि के काव्य की कसौटी के रूप में प्रतिपादित किया है।[5]

काव्य के गुणों के विषय में दास जी ने लिखा है कि सत्कवियों ने यों तो काव्य के दस गुणों का कथन किया है परन्तु फिर केवल तीन गुणों में ही उनका संग्रह कर दिया है।[6] इन तीन गुणों को उन्होंने इस प्रकार लिखा है— [१] अक्षर गुण, [२] अर्थ गुण तथा [३] वाक्य गुण। इनमें से प्रथम के अन्तर्गत उन्होंने माधुर्य ओज तथा प्रसाद द्वितीय के अन्तर्गत समता कान्ति उदारता अर्थ व्यक्ति तथा समाधि एवं तृतीय

ब्रज मागधी मिलै अमर, नाग जवन भाखानि।
सहज पारसीहू मिलै षट्विधि कवित बखानि (वही १ १६)

१ ब्रज भाषा हेतु ब्रजवास ही न अनुमानो।
ऐसे ऐसे कविन्ह की बानिहु ते जानिये ॥ (काव्य निर्णय १ १६)

२ रस कवित्त परिपक्वता जाने रसिक न और। (रस सारांश, पृ० ४)

३ रस बातें तासों कहत जो रसिकनि सुख देत। (वही, पृ० ४)

४ रसिक कहावै ते जिन्है रस बातन ते हेत। (वही पृ० ४)

५ भौंसला को होवै है विशेष सुख में हूँ पुनि हिन्दूपति साहेब के नीके मनमानो हैं
एते परलोक रसराज रसलीन वासुदेव पै अनीव पदै कविन्ह बखानो है॥
तासे अह बदम भवारम न कहैं सब भाँति ठहरह मनो हो हूँ अनुमानो है।
आगे के सुकवि रीझि हैं तो कविताई न तु राधिकाकन्हाई सुमिरन को बहानो है।
(काव्य निर्णय पृ० १)

६ दस विधि के गुन कहत हैं पहिले सुकवि सुजान।
पुनि तीनै गुन गनि रची सब तिनै कि अनुमान। (वही पृ० १३१)

के अन्तर्गत रूप और पुनरुक्ति प्रकाश की गणना की है।[१] उनका विचार है कि काव्य में इन गुणों की स्थिति सहज रूप से ही रहती है, ठीक उसी प्रकार से, जिस प्रकार से सज्जन पुरुषों के हृदय में शौर्य आदि गुण स्वाभाविक रूप से विद्यमान रहते हैं।[२] इन मे से माधुर्य गुण के विषय में उन्होंने लिखा है कि यह गुण वहाँ होता है जहाँ अनुस्वार युक्त तथा मृदु वर्ण हो परन्तु टवर्ग के वर्ण न हों।[३] इसी प्रकार से उन्होंने अन्य गुणों को भी सोदाहरण परिभाषित किया है।

शब्दशक्ति निरूपण —

आचार्य भिखारीदास ने अपने "काव्य निर्णय" नामक ग्रन्थ के द्वितीय उल्लास में शब्दशक्ति निरूपण प्रस्तुत किया है। इसका आधार मुख्यतः मम्मट के सिद्धांत हैं। पहले पद विवेचन करते हुए दास जी ने उसके तीन भेद किये हैं (१) वाचक पद, (२) लाक्षणिक पद तथा (३) व्यंजक पद। इन तीनों की विस्तृत स्वरूप व्याख्या करते हुए उन्होंने बताया है कि वाचक पद जाति, यदृच्छा गुण और क्रिया के द्वारा निश्चित होता है। इसी प्रकार से अभिधा के विषय में उन्होंने लिखा है कि यह वहाँ होती है, जहाँ केवल एक ही अर्थ होता है।[६] इसी प्रकार से लक्षणा के विषय में उनका कथन है कि जहाँ

१ अक्षर गुन माधुर्य अरु ओज प्रसाद विचारि।
समता कान्ति उदारता दूषन हरन महारि।
अर्थव्यक्त समाधियो अर्थहि करै प्रकार।
बारयन मे गुन श्लेष अरु पुनरुक्ती परकास। (काव्यनिर्णय पृ० १९१)
२ ज्यों सतजन हिय त नहीं सुरतादि गुन आय।
त्यों बिदुष्य हिय मैं रहै यहै गुन सहज स्वभाय। (वही, पृ १९१)
३ अनुस्वार युत वर्ण युत सबै वर्ग आवर्ग।
अक्षर जामे मृदु परै सो माधुर्य निसर्ग॥ (वही पृ० १९७)
४ पद वाचक अरु लाक्षणिक व्यंजक तीनि विधान। (वही, २ १)
५ जाति यदृच्छा गुन क्रिया नाम जु चारि प्रमान।
सबकी संज्ञा जाति गनि वाचक कहै सुजान॥
(वही पृ० ७)
६ जामे अभिधा शक्ति करि अर्थ न दूजो कोइ।
वहँ वाच्य कौन्हूँ करै ज्ञाती निश्चित होई॥ (वही पृ० ११)

मुख्यार्थ की बाधा हो वहाँ लक्षणा शक्ति होती है।[1] उन्होंने लक्षणा के दो भेद किये हैं (१) रूढ़ि और (२) प्रयोजनवती।[2] इनमें से रूढ़ि लक्षणा वहाँ होती है जहाँ मुख्यार्थ से अभिप्राय स्पष्ट न हो वरन् जन प्रसिद्धि से उसकी अवगति हो।[3] फिर प्रयोजनवती लक्षणा के उन्होंने दो भेद किये हैं (१) शुद्धा तथा (२) गौणी।[4] इनमें से भी शुद्धा के उन्होंने चार प्रकार बताये हैं (१) उपादान, (२) लक्षित, (३) सारोपा तथा (४) साध्यवसाना।[5] इनमें से उपादान लक्षणा वहाँ होती है जहाँ अर्थ सिद्धि दूसरों के गुण ग्रहण करने से हो।[6] लक्षित लक्षणा वहाँ होती है जहाँ कोई शब्द अर्थ सिद्धि के लिए अपना गुण छोड़ दे। सारोपा लक्षणा वहाँ होती है जहाँ किसी प्रकार की समानता के कारण एक शब्द का आरोपण दूसरे पर किया जाय और तब अर्थ की सिद्धि हो।[8] साध्यवसाना लक्षणा वहाँ होती है जहाँ जिसकी समता करनी हो उसे ही मुख्य कह दिया जाय तथा विषय का नाम नहीं लिया जाय।[9] गौणी लक्षणा के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए तथा उसके भेद करते हुए दास जी ने लिखा है कि गौणी लक्षणा वहाँ होती है जहाँ गुणों के दोष से लक्षणा का व्यापार हो। गौणी लक्षणा के उन्होंने दो भेद बताये हैं (१) सारोपा

१ मुख्य अर्थ के बाध तें शब्द लाच्छनिक होत। (काव्य निर्णय, पृ० ११)

२ रूढ़ि औ प्रयोजनवती है लच्छना उदोत। (वही पृ० ११)

३ मुख्य अर्थ के बाध तें जन में वचन प्रसिद्ध।
रूढ़ि लच्छना कहत हैं ताको सुमति समृद्ध। (वही, पृ० ११)

४ प्रयोजनवती सु लच्छना है विधि तासु प्रमान।
एक शुद्ध गौनी दुतिय भाष्यो सुकवि सुजान॥ (वही पृ० १२)

५ उपादान इक जानिये दूजी लच्छित मान।
तीजी सारोपा कहै चौथी साध्यवसान। (वही पृ० ११)

६ उपादान सो लच्छना परगुन लीन्हें होइ। (वही पृ० १२)

७ निज लच्छन औरहि दिये लच्छ लच्छना जोय।

८ और वारिये और को बर्यों हू समता पाइ।
सारोपा सो लच्छना कहै सकल कविराइ। (वही, पृ० १३)

९ जाकी समता कहन को कहै मुख्य कहि देइ।
साध्यवसान सुलच्छना विषय नाम नहिं लेइ॥ (वही पृ० १४)

तथा (२) साध्यवसाना । इनमें से सारोपा गौणी लक्षणा वहाँ होती है जहाँ गुण के अनुसार आरोपित लक्षणा हो ।[1] तथा साध्यवसाना गौणी लक्षणा वहाँ होती है जहाँ गुण के अनुसार उपमेय के स्थान पर केवल उपमान ही प्रयुक्त हो ।[2] इसी प्रकार से व्यंजना की परिभाषा करते हुए उन्होंने लिखा है कि व्यंजना शक्ति वहाँ होती है जहाँ शब्द के सीधे अर्थ का छोड़कर किसी दूसरे अर्थ की प्रतीति हो ।[3] इसके उन्होंने दो भेद किये हैं (१) अभिधामूलक तथा (२) लक्षणामूलक । इनमें से अभिधामूलक व्यंजना वहाँ होती है जहाँ किसी अनेक अर्थ वाले शब्द का भिन्न अर्थ प्रतीत हो ।[4] लक्षणामूलक व्यंजना के दो भेद किये हैं (१) गूढ़ तथा (२) अगूढ़ ।[5] इनमें से गूढ़ व्यंजना उसे कहते हैं जिसे केवल सहृदय समझ सके तथा अगूढ़ उसे जो सर्व बोधक हो ।[6]

ध्वनि निरूपण —

आचार्य भिखारीदास ने सर्वप्रथम ध्वनि के दो भेद बताये हैं (१) अविवक्षित वाच्य ध्वनि तथा (२) विवक्षित वाच्य ध्वनि ।[7] इनमें से अविवक्षित वाच्य ध्वनि वहाँ

१ गुन लखि गौनी लच्छना है विधि तासु प्रमान ।
सारोपा प्रथमै गनौ दूजी साध्यवसान ॥ (काव्य निर्णय पृ० १४)
२ सगुनारोप सुलच्छना गुन लखि करि आरोप । (वही पृ० १४)
३ मानी साध्यवसान सो केवल ही उपमान । (वही, पृ० १५)
४ सूधो अर्थ जु वचन को तेहि तजि औरे बैन ।
समुझि परे तै कहत हैं सक्ति व्यंजना एन ॥ (वही पृ० १६)
५ शब्द अनेकारथन को होई दूसरो अर्थ ।
अभिधामूलक व्यंग तेहि भावत सुकवि समर्थ ॥ (वही पृ० १६)
६ गूढ़ अगूढ़ौ व्यंग है होत लच्छना मूल ।
द्विवी गूढ़ प्रसिद्ध कह्यो है अगूढ़ सम तूल ॥ (वही पृ० १६)
७ कवि सहृदय का न्हूं लखै व्यंग कहावत गूढ़ ।
जाको सब कोई लखत सो पुनि होय अगूढ़ ॥ (वही पृ० १६)
८ ध्वनि के भेद दुभांति की बनै जारती काम ।
अविवक्षितो विवक्षितो वाच्य दुहुन की नाम ॥ (वही पृ० २०)

मुख्यार्थ की बाधा हो वहाँ लक्षणा शक्ति होती है।[1] उन्होंने लक्षणा के दो भेद किये हैं (१) रूढ़ि और (२) प्रयोजनवती।[2] इनमें से रूढ़ि लक्षणा वहाँ होती है जहाँ मुख्यार्थ से अभिप्राय स्पष्ट न हो वरन् जन प्रसिद्धि से उसकी अवगति हो।[3] फिर प्रयोजनवती लक्षणा के उन्होंने दो भेद किये हैं (१) शुद्धा तथा (२) गौणी।[4] इनमें से भी शुद्धा के उन्होंने चार प्रकार बताये हैं (१) उपादान, (२) लक्षित, (३) सारोपा तथा (४) साध्यवसाना।[5] इनमें से उपादान लक्षणा वहाँ होती है जहाँ अर्थ सिद्धि दूसरों के गुण ग्रहण करने से हो।[6] लक्षित लक्षणा वहाँ होती है जहाँ कोई शब्द अर्थ सिद्धि के लिए अपना गुण छोड़ दे। सारोपा लक्षणा वहाँ होती है जहाँ किसी प्रकार की समानता के कारण एक शब्द का आरोपण दूसरे पर किया जाय और तब अर्थ की सिद्धि हो। साध्यवसाना लक्षणा वहाँ होती है जहाँ जिसकी समता करनी हो उसे ही मुख्य कह दिया जाय तथा विषय का नाम नहीं लिया जाय।[9] गौणी लक्षणा के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए तथा उसके भेद करते हुए दास जी ने लिखा है कि गौणी लक्षणा वहाँ होती है जहाँ गुणों के योग से लक्षणा का व्यापार हो। गौणी लक्षणा के उन्होंने दो भेद बताये हैं (१) सारोपा

१ मुख्य अर्थ के बाध तें अन्य लाक्षणिक होत। (काव्य निर्णय, पृ० ११)
२ रूढ़ि औ प्रयोजनवती है लच्छना उदोत। (वही पृ० ११)
३ मुख्य अर्थ के बाध तें जस तें अरथ प्रसिद्ध।
रूढ़ि लच्छना कहत हैं ताको सुमति समृद्ध। (वही, पृ० ११)
४ प्रयोजनवती जु लच्छना है बिधि तासु प्रमान।
एक सुद्ध गौनी दुतिय भाषत सुकवि सुजान॥ (वही पृ० १२)
५ उपादान इक जानिये दूजी लच्छित ठाम।
तीजी सारोपा कहैं चौथी साध्यवसान। (वही पृ० ११)
६ उपादान सो लच्छना परगुन लीन्हें होइ। (वही पृ० १२)
७ निज लच्छन छाँड़हि जिते लच्छ लच्छना सोय।
८ और मानिये और को सबौं सु समता पाइ।
सारोपा सो लच्छना कहीं सकल कविराइ। (वही, पृ० १३)
९ जाकी समता करन को कहै मुख्य कहि देइ।
साध्यवसान सुलच्छना विषय नाम नहि लेइ॥ (वही, पृ० १४)

तथा (२) साध्यवसाना । इनमें से सारोपा गौणी लक्षणा वहाँ होती है जहाँ गुन के अनुसार आरोपित लक्षणा हो ।[1] तथा साध्यवसाना गौणी लक्षणा वहाँ होती है जहाँ गुन के अनुसार उपमेय के स्थान पर केवल उपमान ही प्रयुक्त हो ।[2] इसी प्रकार से व्यंजना की परिभाषा करते हुए उन्होंने लिखा है कि व्यंजना शक्ति वहाँ होती है जहाँ शब्द के सीधे अर्थ को छोड़कर किसी दूसरे अर्थ की प्रतीति हो ।[3] इसके उन्होंने दो भेद किये हैं (१) अभिधामूलक तथा (२) लक्षणामूलक । इनमें से अभिधामूलक व्यंजना वहाँ होती है जहाँ किसी अनेक अर्थ वाले शब्द का भिन्न अर्थ प्रतीत हो ।[4] लक्षणामूलक व्यंजना के दो भेद किये हैं (१) गूढ़ तथा (२) अगूढ़ ।[5] इनमें से गूढ़ व्यंजना उसे कहते हैं जिसे केवल सहृदय समझ सके तथा अगूढ़ उसे जो सर्व बोधक हो ।[6]

ध्वनि निरूपण —

आचार्य भिखारीदास ने सर्वप्रथम ध्वनि के दो भेद बताये हैं (१) अविवक्षित वाच्य ध्वनि तथा (२) विवक्षित वाच्य ध्वनि ।[7] इनमें से अविवक्षित वाच्य ध्वनि वहाँ

होती है, जहाँ वाच्य से व्यंग्य की अवगति हो। इसमें वाच्यार्थ व वक्ता की इच्छा नहीं मानी जाती बल्कि व्यंग्य से ही वास्तविक अर्थ का बोध होता है।' उन्होंने अविवक्षित वाच्य के दो भेद बताये हैं (१) अर्थान्तर संक्रमित वाच्य तथा (२) अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य।' इनमें से अर्थान्तर संक्रमित अविवक्षित वाच्य ध्वनि वहाँ होती है, जहाँ वाच्यार्थ अपने दूसरे अर्थ में संक्रमित हो जाता है।' अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनि वहाँ होती है, जहाँ परिस्थिति के अनुसार मुख्यार्थ का त्याग हो जाता है।' विवक्षित वाच्य ध्वनि वहाँ होती है जहाँ कवि द्वारा अपेक्षित अर्थ हो।' इसके दो भेद होते हैं (१) असंलक्ष्यक्रम ध्वनि तथा (२) लक्ष्य क्रम ध्वनि। इनमें से असंलक्ष्यक्रम ध्वनि वहाँ होती है, जहाँ रस पूर्णता आभासित हो तथा रस भाव आदि के क्रम का आभास न हो।' लक्ष्य क्रम ध्वनि वहाँ होती है, जहाँ शब्द अर्थ तथा शब्दार्थ शक्तियों द्वारा उत्पन्न व्यंग्य का सूचन हो। इसी प्रकार से उन्होंने गुणीभूत व्यंग्य की परिभाषा करते हुए लिखा है कि यह वहाँ होती है, जहाँ व्यंग्यार्थ में कोई चमत्कार न हो। इसे उन्होंने मध्यम काव्य की कोटि में रखा है। गुणीभूत व्यंग्य के आठ भेद किये हैं

१ वक्ता की इच्छा नहीं वचनहि को जु सुभाव।
व्यंग कहूँ तिहि वाच्य को अविवक्षित ठहराव। (काव्यनिर्णय पृ० ५०)
२ अर्थान्तर संक्रमित इक है अविवक्षित वाच्य।
पुनि अत्यन्त तिरस्कृती दूजी भेद पराच्य। (वही, पृ० ५०)
३ अर्थान्तर संक्रमित सो वाच्य जु व्यंग अतूल।
पुरु अरथ पावें जहाँ होत लक्षणा मूल॥ (वही पृ० ५०)
४ है अत्यन्त तिरस्कृती जिय्यत सर्व ध्वनि होय।
समय लक्ष तें पाइये मुख्य अर्थ को पोय॥ (वही पृ० ५०)
५ जहँ विवक्षित वाच्य ध्वनि चाहि करें कवि चाहि। (वही पृ० ५०)
६ असंलक्ष्य क्रम व्यंग जहँ रस पूरनता चारु।
लखि न परै क्रम बेगि ज्यों सज्जन चित्त उचारु। (वही पृ० ५१
७ होत लक्ष्यक्रम व्यंग में तीनि भाँति की व्यक्ति।
शब्द अर्थ की शक्ति है अरु शब्दारथ शक्ति। (वही पृ० ५१)
८ व्यंग्यारथ में कुछ चमत्कार नहिं होइ।
गुणीभूत सो व्यंग है मध्यम काव्यो सोइ॥ (वही, पृ० ६४)

(१) अगूढ़ (२) अपरांग, (३) तुल्य प्रधान, (४) अस्फुट (५) काकु (६) वाच्य सिद्ध अंग, (७) सन्दिग्ध तथा (८) असुन्दर। इन सबकी उन्होंने सोदाहरण व्याख्या भी की है। फिर दास जी ने अवर काव्य की विवेचना करते हुए लिखा है कि जहाँ केवल वाच्यार्थ का पोषण हो तथा व्यंग्य का अभाव और सरलता हो वहाँ अवर काव्य होता है।[१]

काव्य दोष निरूपण :—

आचार्य भिखारीदास ने काव्य के दोषों का निरूपण करते हुए बताया है कि ये चार प्रकार के होते हैं (१) शब्द दोष, (२) वाक्य दोष (३) अर्थ दोष तथा (४) रस दोष।[२] इनमें से शब्द दोषों के अन्तर्गत उन्होंने श्रुति कटु, भाषाहीन, अप्रयुक्त, असमर्थ निहितार्थ, अनुचितार्थ निरर्थक, अवाचक, अश्लील, ग्राम्य, सन्दिग्ध, अप्रतीत, नेयार्थ, क्लिष्ट, अविमृष्ट विधेय तथा विरोधमान आदि दोषों का उल्लेख किया है तथा उदाहरण प्रस्तुत किये हैं।[३] वाक्य दोषों के अन्तर्गत प्रतिकूलाक्षर, हतवृत्त, विसन्धि न्यूनपद, अधिकपद, पतत्प्रकर्ष, पुनिरुक्ति, समाप्तपुनरात्त, चरणान्तर्गत पद, अभवन्मतयोग, अकथितकथनीय, अस्थानपद, संकीर्ण पद, गर्भित, अमतपरार्थ, प्रकरणभंग तथा प्रसिद्ध हत आदि दोषों की चर्चा की है।[४] अर्थ दोषों के अन्तर्गत अपुष्टार्थ कष्टार्थ व्याहत,

१ अधमारथ रचना जहाँ व्यंग न नेकु लखाइ।
सरल जानि तेहि काव्य को अवर कहै कविराइ॥ (काव्यनिर्णय, पृ० ६८)
२ दोष शब्द हूँ वाक्य हूँ अर्थ रसहू में होई।
तेहि तजि कविताई करै सज्जन सुमती जोइ॥ (वही, पृ० २४९)
३ श्रुतिकटु भाषाहीन अप्रयुक्तो असमर्थहि।
लखि निहितारथ अनुचितार्थ पुनि तजो निरर्थहि।
अवाचको अश्लील ग्राम्य संदिग्ध न कीजै।
अप्रतीत नेयार्थ क्लिष्ट को नाम न लीजै॥
अविमृष्ट विधेय विरुद्धमति संतत दुष्ट ये सब्दहि।
कहुँ शब्द समासहि के मिलेहूँ एकौ मतहरहि॥ (वही, पृ० २४८)
४ प्रतिकूलाक्षर जानि मानि हतवृत्तानि सन्धयनि।
न्यूनाधिकपद कथित पतत्पुनिपतित प्रकर्षनि॥

पुनरुक्त पुनरुक्त ग्राम्य' समिश्रम' निर्हेतु अनवीकृत नियम परिवृत्त अनियम परिवृत्त, विशेष परिवृत्त सामान्य परिवृत्त साकांक्षा विधि अयुक्त, अनुवाद अयुक्त प्रसिद्ध विरुद्ध विद्या विरुद्ध प्रकाशित विरुद्ध, सहचरभिन्न अश्लीलार्थ तथा त्यक्त पुन स्वीकृत आदि दोषों को रखा है।

रस निरूपण —

आचार्य भिखारीदास ने रस निरूपण के प्रसंग में शृंगार, हास्य करुण रौद्र वीर, भयानक वीभत्स तथा अद्भुत नामक आठ रसों के क्रमश' प्रीति हँसी शोक, रिस उत्साह भय घिन तथा विस्मय नामक स्थायी भाव बताये हैं।[1] यद्यपि उन्होंने नवें रस शान्त को भी उल्लेख किया है, जिसका स्थायी भाव निर्वेद है।[2] उन्होंने लिखा है कि रस वहीं समझना चाहिये जहाँ भाव विभाव अनुभाव चर तथा थिर भावों द्वारा पुष्ट होकर हृदय तन्मय हो जाय।[3] इनमें से स्थायी भाव को उन्होंने रस का बीज माना है, जिसका कारण विभाव तथा कार्य अनुभाव है।[4]

शृंगार रस का विवेचन करते हुए आचार्य भिखारीदास ने लिखा है कि नायक नायिका का प्रेम ही इसके अन्तर्गत आता है।[5] इसके उन्होंने दो भेद किये हैं (१। वियोग

तजि समास पुनरुक्त वरन अन्तर्गत पद यहि।
पुनि अमत सत योगमात्रि अकथित कथनीयहि॥
पदरचावरत संकीरनो गर्भित अमित परारथहि।
पुनि प्रकरन भंग प्रसिद्धहते कम प्रथा अमृतपना तजहि॥
(काव्य निर्णय पृ० २११,२५)

१ प्रीति हँसी अरु सोक रिस, उत्साहो भय घिन।
बिन विस्मय थिर भाव ये आठ कहे शुभ चित्त॥ (वही पृ० ११)

२ नाटक में रस आठ ही कहयो भरत मुनि राइ।
अमत नवम किय शान्त रस तहँ निर्वेद थाइ॥ (वही पृ० ४१)

३ भाव विभाव अनुभाव ही थिर थिर भावै भेद।
रस सामग्री को रमै रचै गर्भ भरि देह॥ (वही पृ० १२)

४ तासों थाई भाव को, रस को बीज गनाव।
कारन जानि विभाव अरु कारज है अनुभाव॥ (वही पृ० १२)

५ प्रीति नायिका नायकहि, सो सिंगार रस ठाइ। (वही पृ० १४)

शृंगार तथा (२) संयोग शृंगार। इनमें से वियोग शृंगार के इन्होंने पाँच प्रकार बताये हैं (१) अभिलाष, (२) प्रवास, (३) विरह, (४) असूया तथा शाप।[1] वियोग शृंगार के अन्तर्गत उन्होंने दस काम दशाओं (१) लालसा[2] (२) चिन्ता[3] (३) स्मृति[4] (४) गुण कथन[5] (५) उद्वेग[6] (६) प्रलाप[7] (७) उन्माद[8], (८) व्याधि[9] (९) जड़ता[10] तथा (१०) मरण[11] का वर्णन किया है। शृंगार रस के अन्तर्गत ही उन्होंने नायक-नायिका

१ एक होत संयोग पाँच वियोगहि थाप।
सो अभिलाष प्रवास अरु विरह असूया साप ॥ (काव्यनिर्णय, पृ० १४)

२ नैन बैन मन मिलि रहै चाहयो मिलन सरीर।
कहत प्रेमसम्भवसदा उर अभिलाष गंभीर ॥ (शृंगार निर्णय पृ० १००)

३ मनसुखनि ते मिलन को करै संकल्प विकल्प।
ताहि कहैं चिन्तादसा बिरच्यो बुधि अनल्प ॥ (वही पृ० १०१)

४ कहुं इकतचित करि धरै मन भावन को ध्यान।
सुस्मृति दसा तेहि कहत हैं लखि लखि बुधि निधान ॥ (वही, पृ० १०३)

५ बास दसा गुन कथन में सुमिरि सुमिरि तिय पीय।
अंग अंगनि बरनै सहित रस रचनि रमनीय ॥ (वही पृ० १०२)

६ जहाँ दुखदायी लगैं सुखद सु वस्तु अनेक।
रहिबो कहूं न सोहात सो दुसह दसा उद्वेग ॥ (वही पृ० १०४)

७ सन्निपात सो कै मदनि जो तन मन भरया संताप।
मोह बैन बकिबो करै ताको कहत प्रलाप ॥ (वही, पृ० १०५)

८ सो उनमाद दसा दुसह करै बौरई साज।
रोइ रोय बिहसत उठै करै मोह के काज ॥ (वही, पृ० १०६)

९ ताप दुबरई स्वास अति व्याधि दसा में लेखि।
मसहि आहि कहिबो करै जाहि जाहि सब देखि ॥ (वही, पृ० १०७)

१० मरन दसा सब भांति सो ह्वै निरास मरि जाय।
जीवन मत के बरनिये तहँ रस भंग बराय ॥ (वही, पृ० १०८)

११ जड़ता में सब आचरन भूलि जाति अन्याय।
तन मिटा बोलनि हँसनि भूख प्यास रस जाय ॥ (वही पृ० १०८)

भेद भी प्रस्तुत किया है। फिर अन्य रसों में से हास्य रस के विषय में लिखा है कि जिस रचना के श्रवण से चित्त प्रसन्न हो तथा हँसी आये उसे हास्य कहते हैं।[1] जहाँ किसी रचना के द्वारा हृदय में उत्साह उत्पन्न हो, वहाँ वीर रस होता है।[2] जहाँ किसी रचना के द्वारा हृदय करुणामय हो जाय, वहाँ करुण रस होता है।[3] इसी प्रकार से जहाँ किसी रचना के द्वारा क्रोध उत्पन्न हो, वहाँ रौद्र जहाँ भय हो वहाँ भयानक जहाँ घृणा हो वहाँ वीभत्स तथा जहाँ विस्मय हो वहाँ अद्भुत रस होता है।[4] जहाँ वैराग्य भावना के कारण शुभ अशुभ समान मालूम हो वहाँ निर्वेद की वृद्धि के फलस्वरूप शान्त रस होता है।[5]

दास जी ने व्यभिचारी या संचारी भावों का उल्लेख करते हुए बताया है कि वे निर्वेद ग्लानि शंका असूया मद श्रम, आलस्य, दैन्य चिन्ता मोह स्मृति धृति व्रीड़ा, चपलता, हर्ष, आवेग, जड़ता विषाद, उत्कण्ठा, निद्रा अपस्मार स्वप्न विबोध अमर्ष, अवहित्थ गर्व उग्रता मति व्याधि, उन्माद, मरण त्रास और वितर्क होते हैं।

अलंकार निरूपण :—

आचार्य भिखारीदास द्वारा अपने 'काव्य निर्णय' नामक ग्रन्थ में प्रस्तुत अलंकार निरूपण में यह नवीनता है कि उन्होंने सबसे पहले अलंकारों का वर्गीकरण विविध वर्गों के अनुसार कर लिया है। उन्होंने उपमादि वर्ग के अन्तर्गत १ उपमा २ अनन्वय, ३ उपमेयोपमा ४ प्रतीप ५ दृष्टान्त, ६ अर्थान्तरन्यास, ७ विकस्वर, ८ निदर्शना ९

१ हँसी भरयो चित्त हुलसि उठै जो रचना सुनि दास।
कवि पंडित ताको कहैं यह पूरन रस हास॥ (काव्य निर्णय पृ० ११)
२ जो उत्साहित चित्त में बैठ अडग अथाह।
सो कविताई को कहै वीर रस कविराइ॥ (वही पृ० ११)
३ सोक चित्त जाके सुनत करुनामय ह्वै जाइ।
ता कविताई को कहै करुना रस कविराइ॥ (वही, पृ० ११)
४ है रिस जाके या रस भयहि भयानक लेखि।
घिन तें है बीभत्स रस अद्भुत विस्मय देखि।
५ मन विराग सब शुभ अशुभ सो निर्वेद कहन्त।
जाहि बढ़े तें होत है शान्त हिये रस सन्त॥ (वही पृ० ४१)

अनुज्ञा ४ लेश ५. विचित्र ६. तद्गुण, ७. स्वगुण, ८ अतद्गुण ९. पूर्व रूप १० अनुगुण, मीलित १२ उन्मीलित १३ सामान्य तथा १४ विशेष आदि अलंकारों की चर्चा की है।[1] सम आदि वर्ग में १ सम २ समाधि, ३ परिवृत्ति ४ भाविक ५ प्रहर्षण, ६ विषादना, ७ सम्भावना ९. समुच्चय १० अन्योन्य ११ विकल्प, १२ सहोक्ति, १३, विनोक्ति, १४ प्रतिषेध १५. विधि तथा १६ काव्यार्थापत्ति आदि अलंकारों की गणना की है।[2] सूक्ष्म आदि वर्ग के अन्तर्गत १ सूक्ष्म २ पिहित ३ युक्ति, ४ गूढ़ोत्तर, ५. गूढ़ोक्ति, ६ मिथ्या ध्यवसित ७ ललित ८ विवृतोक्ति ९. व्याजोक्ति, १०, परिकर तथा ११ परिकरांकुर आदि अलंकारों का उल्लेख किया है।[3] स्वभावोक्ति आदि वर्ग के अन्तर्गत १ स्वभावोक्ति २ हेतु, ३ प्रमाण ४ काव्यलिंग ५. निरुक्ति ६ लोकोक्ति ७ छेकोक्ति ८ प्रत्यनीक ९. परिसंख्या तथा १० प्रश्नोत्तर आदि अलंकारों की चर्चा की है। यथासंख्य तथा दीपक आदि वर्ग के अन्तर्ग। १ यथासंख्या २ एकावली ३

१ विविध भाँति उल्लास अवज्ञा अनुज्ञा गनि।
लघुरयो लेस विचित्र तद्गुनो सगुन वास मनि।
और अतद्गुन पूर्व रूप अनुगुन अवरेखहि।
मिलित और सामान्य जानि उन्मिलित बिसेषहि।
ए होत चतुर्दश भाँति के अलंकार सुनिये सुमति।
सब गुन दोषादि प्रकार गनि किये एक ही ठौर थिति॥ (काव्यनिर्णय १३०)

२ सम समाधि परिवृत्त गनि भाविक हरष विषाद।
असम्भवो सम्भावना समुच्चयो अविवाद।
अन्योन्यरु विकल्प पुनि सह विनोक्ति प्रतिषेध।
विधि काव्यार्थापति तुलसी पद अद्भुत सुमेध। (वही पृ० १४९)

३ सूक्ष्म पिहितो युक्ति गनि गूढ़ोत्तर गूढ़ोक्ति।
मिथ्याध्यवसित ललित अरु विवृतोक्ति व्याजोक्ति।
परिकर परिकर अंकुरो ग्यारह अवरेखि। (वही, पृ० १६३)

४ स्वभावोक्ति हेतुहि सहित है अनुमानि प्रमान।
काव्य लिंग निरुक्ति गनि अरु लोकोक्ति सुजान।
पुनि छेकोक्ति विचारि कै प्रत्यनीक सम गुन।
परिसंख्याप्रश्नोत्तरो अन भाषक पद पून। (वही पृ० १७१)

कारणमाला ४ उत्तरोत्तर, ५ रसनोपमा ६ रत्नावली ७ पर्याय तथा ८ दीपक आदि अलंकारों को रखा है।[1] इनके अतिरिक्त उन्होंने उत्तरोत्तर, रसनोपमा रत्नावली, पर्याय अनुप्रास, छेकानुप्रास वृत्यानुप्रास तथा लाटानुप्रास वीप्सा यमक तथा सिंहावलोकन आदि अलंकारों का भी उल्लेख किया है। फिर सम्रासंकार वर्ग के अन्तर्गत १ श्लेष २ विरोधाभास ३ मुद्रा ४ वक्रोक्ति तथा ५ पुनरुक्तवदाभास आदि अलंकारों की चर्चा की है।[2]

## दूलह कवि

दूलह कवि का रचना काल सम्वत् १८०० से लकर सम्वत् १८२५ तक माना जाता है। इनके पिता का नाम उदयनाथ कवीन्द्र था। इनके द्वारा लिखित ग्रन्थ 'कवि-कुल कण्ठाभरण' है। इस ग्रन्थ में इन्होंने अलंकार निरूपण प्रस्तुत किया है। यह ग्रन्थ उन्होंने 'कुवलयानन्द' तथा 'चन्द्रलोक' के आधार पर लिखा गया है और इसका उल्लेख भी विविध स्थलों पर किया गया है।[3] इस ग्रन्थ में लेखक ने एक सौ पन्द्रह अलंकारों का वर्णन किया है। यह ग्रन्थ रीति कालीन अलंकार ग्रन्थों की परम्परा में उल्लेखनीय स्थान रखता है।

## अन्य आचार्य

दूलह कवि के साथ ही जिन अन्य आचार्यों का उल्लेख आवश्यक है उनमें 'रस कल्लोल' 'रस तरंगिणी' तथा 'अलंकार दीपक' के रचयिता शम्भुनाथ मिश्र (सम्वत

१ यथा संख्य एकावली कारन माला ठाय।
उत्तरोत्तर रसनोपमा रत्नावलि पर्याय।
ए सातो क्रम भेद हैं दीपक एकै ठौर।
आदि आवृत्तो देहरी कारन माला और। (काव्यनिर्णय पृ० १८२)

२ श्लेष विरोधाभास है सम्भालंकृत यता।
मुद्रा अरु वक्रोक्ति पुनि बकरुनरवाभास ॥ (वही, पृ० २०५)

३ कुवलयानन्द चन्द्रालोक मते ज्यौं
गुप्त पै आठौं आठौं प्रहर प्रमानिये।

(१८०१) 'नायिका भेद' के लेखक द्विज रामकृष्ण, 'नायिका भेद' के लेखक लाला गिरधारी लाल 'शृंगार सागर' (सम्वत् १८११) के लेखक चन्द्रदास, 'रूपविलास' (सम्वत् १८१३) के लेखक रूपसाहि आदि के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। इनमें से अन्तिम ग्रन्थ विशेष महत्त्व का है, जिसमें लेखक ने काव्य का प्रकाश, काव्य का उद्देश्य, काव्य के कारण छन्द, निरूपण, नायक नायिका भेद, रस निरूपण अर्थालंकार, नायिका नायक भेद, शब्दालंकार तथा चित्रालंकार निरूपण तथा षट् ऋतु वर्णन प्रस्तुत किया है।

## बैरीसाल

यह असनी के निवासी थे। इनकी कृति "भाषाभरण" रीति कालीन शास्त्रीय ग्रन्थों में अलंकार निरूपण प्रस्तुत करने वाली उल्लेखनीय कृति है। यह ग्रन्थ सम्वत् १८२५ वि० में रचा गया था[1] इस ग्रंथ की रचना "कुवलयानन्द" के आधार पर की गयी है। इस ग्रन्थ के ४७५ छन्दों में रचयिता ने विविध अलंकारों के उदाहरण सहित लक्षण उपस्थित किये हैं। यद्यपि कहीं-कहीं कभी इसमें अस्पष्ट अथवा अशुद्ध उदाहरण भी दिये गये हैं, फिर भी लक्षण ग्रन्थों की परम्परा में इस कृति का अपना स्थान है।

## समनेस

आचार्य समनेस की कृति "रसिक विलास" की रचना सम्वत् १८२७ वि० में हुई थी।[2] इस ग्रन्थ में रचयिता ने शृंगार, वीर, रौद्र, वीभत्स करुण तथा शान्त आदि रसों की व्याख्या करते हुए नायक नायिका भेद, दूती कर्म, भाव अनुभाव, सात्विक भाव तथा वियोग दशाओं का वर्णन किया है। इस युग में रस निरूपण प्रस्तुत करने वाली कृतियों में इसका उल्लेखनीय स्थान है।

१ घर कर बसु विधु वर्ष में निर्मल मधु को मास।
विरचित और बुध मिलि कियो भाषाभरण सुभाइ॥ (भाषाभरण ८)

२ संवत रिषि जुग बसु ससी सुभ पुष्य मधु मास।
सम्पूरन समनेस इत बनियो रसिक बिलास। (रसिक विलास)

## शिवनाथ

आचार्य शिवनाथ जाति के ब्राह्मण थे। यह कुरसी बाराबंकी के निवासी थे। इनके पिता का नाम आनन्दलाल था। इन्होंने अपने ग्रन्थ "रस वृष्टि" की रचना पवाया हरदोई के राजा कुशलसिंह के लिए की थी। इस ग्रन्थ का रचना काल सम्वत् १८२८ वि० है। इस ग्रन्थ का विषय रसनिरूपण तथा नायिका भेद है। इसमें रस निरूपण तो अधिकांशत परम्परागत शैली के ही अनुसार किया गया है परन्तु नायिका भेद में कुछ नवीनता अवश्य है।

## रतन

रतन कवि का रचना काल सम्वत् १८१० के लगभग बताया जाता है। यह श्रीनगर, गढ़वाल के राजा फतेहशाहि के आश्रय में रहते थे। अपने आश्रयदाता के लिए उन्हीं के नाम पर उन्होंने अपने ग्रन्थ 'फतेहभूषण' की रचना की। इसके अतिरिक्त इनकी एक और कृति का उल्लेख किया जाता है, जिसका शीर्षक "अलंकार दर्पण" है। इनमें से प्रथम में शब्द शक्तियों काव्य भेदों ध्वनि, रस काव्य दोषों आदि का विवेचन है तथा द्वितीय में अलंकार निरूपण प्रस्तुत किया गया है।

## ऋषिनाथ

इनके पिता का नाम ठाकुर कवि तथा इनका निवास स्थान असनी था। हिन्दी रीति कालीन अलंकार निरूपण विषयक ग्रन्थों की परम्परा में इनके द्वारा रचित "अलंकारमणि मंजरी" का नाम उल्लेखनीय है। यह ग्रन्थ सम्वत् १८११ वि० में रचा गया था। इसमें कोई नवीनता नहीं है तथा परम्परागत शैली के आधार पर ही अलंकार निरूपण प्रस्तुत किया गया है।

## अमराज

अमराज जाति के वैश्य थे। इनका वास्तविक नाम [illegible] था और उन्हें "अमराज" नाम गुरु द्वारा प्रदान किया गया था। अमराज द्वारा रचित "कविताराम

(८०६) 'नायिका भेद' के लेखक हित रामकृष्ण, 'नायिका भेद' के लेखक लाला गिरधारी लाल, 'शृंगार सागर' (सम्वत् १८११) के लेखक चन्द्रदास, 'कविविलास' (सम्वत् १८१३) के लेखक रूपसाहि आदि के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। इनमें से अन्तिम ग्रन्थ विशेष महत्व का है जिसमें लेखक ने काव्य का लक्षण काव्य का उद्देश्य काव्य के कारण शब्द निरूपण नायक नायिका भेद, रस निरूपण अर्थालंकार, नायिका नायक भेद, शब्दालंकार तथा चित्रालंकार निरूपण तथा षट् ऋतु वर्णन प्रस्तुत किया है।

## बैरीसाल

यह असनी के निवासी थे। इनकी कृति "भाषाभरण" रीति कालीन शास्त्रीय ग्रन्थों में अलंकार निरूपण प्रस्तुत करने वाली उल्लेखनीय कृति है। यह ग्रन्थ सम्वत् १८२५ वि० में रचा गया था[1] इस ग्रंथ की रचना "कुवलयानन्द" के आधार पर की गयी है। इस ग्रन्थ के ४०१ छन्दों में रचयिता ने विविध अलंकारों के उदाहरण सहित लक्षण उपस्थित किये हैं। यद्यपि कहीं-कहीं कभी इसमें अस्पष्ट अथवा अशुद्ध उदाहरण भी दिये गये हैं फिर भी लक्षण ग्रन्थों की परम्परा में इस कृति का अपना स्थान है।

## समनेस

आचार्य समनेस की कृति "रसिक विलास" की रचना सम्वत् १८२७ वि० में हुई थी।[2] इस ग्रन्थ में रचयिता ने शृंगार, वीर, रौद्र, वीभत्स करुण तथा शान्त आदि रसों की व्याख्या करते हुए नायक नायिका भेद, दूती कर्म भाव अनुभाव, सात्विक भाव तथा वियोग दशाओं का वर्णन किया है। इस युग में रस निरूपण प्रस्तुत करने वाली कृतियों में इसका उल्लेखनीय स्थान है।

१ शर कर वसु विधु वर्ष में निर्मल मधु को पाइ।
बिदधि और बुध मिलि कियो भाषाभरन सुभाइ॥ (भाषाभरण, ८)

२ संवत रिषि युग वसु ससी शुक्ल पुण्य मन मास।
सम्पूरन समनेस कृत बनियो रसिक विलास। (रसिक विलास)

## शिवनाथ

आचार्य शिवनाथ जाति के ब्राह्मण थे। यह कुरसी बाराबंकी के निवासी थे। इनके पिता का नाम भाऊलाल था। इन्होंने अपने ग्रन्थ "रस वृष्टि' की रचना पवाया हरदोई के राजा कुशलसिंह के लिए की थी। इस ग्रन्थ का रचना काल सम्वत् १८२८ वि० है। इस ग्रन्थ का विषय रसनिरूपण तथा नायिका भेद है। इसमें रस निरूपण तो अधिकांशतः परम्परागत शैली के ही अनुसार किया गया है परन्तु नायिका भेद में कुछ नवीनता अवश्य है।

## रतन

रतन कवि का रचना काल सम्वत् १८१० के लगभग बताया जाता है। यह श्रीनगर, गढ़वाल के राजा फतेहसाहि के आश्रय में रहते थे। अपने आश्रयदाता के लिए उन्हीं के नाम पर उन्होंने अपने ग्रन्थ 'फतेहभूषण' की रचना की। इसके अतिरिक्त इनकी एक और कृति का उल्लेख किया जाता है जिसका शीर्षक 'अलंकार दर्पण" है। इनमें से प्रथम में शब्द शक्तियों काव्य भेदों ध्वनि, रस काव्य दोषों आदि का विवेचन है तथा द्वितीय में अलंकार निरूपण प्रस्तुत किया गया है।

## ऋषिनाथ

इनके पिता का नाम ठाकुर कवि तथा इनका निवास स्थान असनी था। हिन्दी रीति कालीन अलंकार निरूपण विषयक ग्रन्थों की परम्परा में इनके द्वारा रचित "अलंकारमणि मंजरी" का नाम उल्लेखनीय है। यह ग्रन्थ सम्वत् १८३१ वि० में रचा गया था। इसमें कोई नवीनता नहीं है तथा परम्परागत शैली के आधार पर ही अलंकार निरूपण प्रस्तुत किया गया है।

## धनराज

धनराज जाति के वैश्य थे। इनका वास्तविक नाम बड़राज था और इन्हें "धनराज" नाम गुरु द्वारा प्रदान किया गया था। धनराज द्वारा रचित "[illegible]

विनोद' नामक ग्रन्थ का रचना काल सम्वत् १९२१ वि० है। इस ग्रन्थ में लेखक ने छन्द वर्णन काव्य की कोटियों काव्य की परिभाषा शब्द शक्ति निरूपण, ध्वनि निरूपण तथा गुणीभूत व्यंग्य निरूपण अलंकार निरूपण काव्य गुणों तथा काव्य दोषों का वर्णन रस निरूपण भाव विभाव अनुभाव तथा संचारी भाव वर्णन, नखशिख वर्णन तथा षट् ऋतु वर्णन प्रस्तुत किया है।

## उजियारे

उजियारे कवि के पिता का नाम नवलशाह था। यह सनाढ्य ब्राह्मण थे और इनका निवास स्थान वृन्दावन था। इनके लिखे हुए दो ग्रन्थों (१) जुगुल रस प्रकाश तथा (२) रस चन्द्रिका का उल्लेख मिलता है। इन दोनों का ही विषय रस निरूपण है। इनमें से प्रथम की रचना लेखक ने जुगुल किशोर दीवान के लिए तथा द्वितीय की दौलतराम के लिए की थी। इन ग्रन्थों में कहीं-कहीं प्रश्नोत्तर शैली में भी विषय विवेचन प्रस्तुत किया गया है। इन दोनों ग्रन्थों में विवरण गत पर्याप्त एकरूपता विद्यमान है। निरूपण का आधार भरत मुनि कृत नाट्य शास्त्र है, जिसका उल्लेख भी कर दिया गया है।

## अन्य आचार्य

इस युग के अन्य उल्लेखनीय आचार्यों में "अलंकार दर्पण' (सम्वत् १८२६) के लेखक हरिनाथ "नायिका भेद" (सम्वत् १८४०) के लेखक रंगलाल काव्याभरण' (सम्वत् १८४५) के लेखक चन्दन "शृंगार चरित्र' (सम्वत् १८४१) "अवधूत भूषण' (सम्वत् १८५७) तथा "सरफराज चन्द्रिका' (सम्वत् १८४१) के लेखक देवकीनन्दन आदि के नाम विशिष्ट रूप से उल्लेखनीय हैं।

## यशवन्तसिंह

यशवन्तसिंह कृत "शृंगारशिरोमणि" नामक ग्रन्थ भी रीति काल में लिखी गयी शास्त्रीय कृतियों की परम्परा में उल्लेखनीय स्थान रखता है। इस ग्रन्थ का रचना

काल सम्वत् १७२६ माना जाता है। इसमें रस निरूपण के प्रसंग के अन्तर्गत स्थायी भाव, संचारी भाव, आलम्बन तथा उद्दीपन विभाव, नायिका भेद, भाव वर्णन नायक भेद उद्दीपन वर्णन, अनुभाव वर्णन सात्विक भाव वर्णन, संचारी भाव वर्णन, हाव वर्णन आदि विषयों का निरूपण प्रस्तुत किया गया है। इस युग के अन्य ग्रन्थों की तुलना में इस ग्रन्थ का विषय वर्णन अपेक्षाकृत अधिक विस्तृत है।

## जगतसिंह

जगतसिंह गोंडा के निवासी थे। इनके पिता का नाम दिग्विजयसिंह था। जगतसिंह ने अपने ग्रन्थ "साहित्य सुधानिधि" की रचना सम्वत् १८५८ में की थी। अपने वंश परिचय तथा रचना काल का उल्लेख भी इन्होंने अपने इस ग्रन्थ में किया है।[1] इस ग्रन्थ में लेखक ने जो विषय विवेचन किया है वह संस्कृत तथा हिन्दी के पूर्ववर्ती आचार्यों की प्रसिद्ध कृतियों के आधार पर है जिसकी स्वीकृति लेखक ने इस ग्रन्थ में की है। इस ग्रन्थ की विविध तरंगों में रचयिता ने काव्य के भेदों का वर्णन शब्दनिरूपण वृत्ति वर्णन शब्दालंकार तथा अर्थालंकार वर्णन काव्य गुण वर्णन भाव वर्णन स्थायी भाव, संचारी भाव विभाव अनुभाव तथा सात्विक भावों का वर्णन रीति निरूपण काव्य दोष आदि विषयों का विवेचन किया है।

## रामसिंह

महाराज रामसिंह नरवरगढ़ के नरेश थे। इनके पिता का नाम राजा छत्रसिंह था। इनके ग्रन्थों में (१) अलंकार दर्पण (२) रस शिरोमणि (३) रस निवास तथा

१ श्री सरजू के उत्तर गढ़ा ग्राम। तिहिपुर बसत कविगनन आठों याम।
तिनमें एक असल नदि अति मति मंद। जगतसिंह सो बरनत बरनै छन्द।
सम्वत् वसु सर ग्रह ससि अति गुरुवार। इ्दस चवकी माधौ रच्यौं उदार।
(साहित्य सुधानिधि ८ ९)

२ जो प्राचीन काव्य मत किये उदार। ताते हैं न और कछु कियौ विचार।

(४) रस विनोद आदि का उल्लेख किया जाता है। जैसा कि इन ग्रन्थों के शीर्षकों से स्पष्ट है इनके विषय अलंकार तथा रस निरूपण है। इनमें शृंगार रस के अन्तर्गत ही नायिका भेद भी प्रस्तुत किया गया है। इनमें से 'रस शिरोमणि'[1] की रचना सम्वत् १८३० में तथा 'रस निवास'[2] की रचना सम्वत् १८३९ में की गयी थी। इसका उल्लेख भी इन कृतियों में मिलता है।

## अन्य आचार्य

इस युग के अन्य आचार्यों में "नरेन्द्र भूषण" (सम्वत् १८४५) तथा "यशेश प्रकाश" (संवत् १८४८) के रचयिता मान कवि "टिकतराय प्रकाश' (संवत १८३९) तथा "रस विलास" नामक ग्रन्थों के रचयिता बेनी बन्दीजन आदि के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। इनके साथ ही सेवादास का उल्लेख भी आवश्यक है। उनका रचना रचनाकाल सम्वत् १८४० से लेकर १८४५ के लगभग माना जाता है। इनके रचे हुए ग्रन्थों में (१) गीता महात्म (२) अलबेलेलालजू की छप्पय (४) राधाकृष्ण विहार (५) रघुनाथ अलंकार तथा (६) रस दर्पण आदि उल्लेखनीय हैं। इनमें से कुछ इन्होंने अपने गुरु अलबेलेलाल के लिये लिखी थीं। शेष में से दो विशेष महत्व की हैं, जो "रघुनाथ अलंकार" तथा "रस दर्पण' हैं। रघुनाथ अलंकार" की रचना सेवादास ने सम्वत् (१८४० में की थी। इस ग्रन्थ का विषय अलंकार निरूपण है। इसकी रचना लेखक ने

भरत मोज अब मम्मट की जयदेव। विश्वनाथ गोविन्दभट दीक्षित मेव।
भानुदत्त आदिक की करि अनुमान। कियौ प्रगट करि माषा कवित विधान।
(साहित्य सुधानिधि)

१ माघ सुदि तिथि पूरना पय गु रु मति गुरुवार।
मिलि अठारह सै बरस पुनि तीस संवत सार॥ (रस शिरोमणि ११२)

२ नरबरपति रविकुल तिलक सर्वसिंह गुन धाम।
सर्वसिंह हित्ति सुत रचित, रस निवास अभिराम॥
बरस अठारा सै अधिक, उ चालीस बखानि।
कातुकि सुदि दशमी, सम्वत् सरि पहिचानि। ३

